किया । गड़करी के शब्दो में "कोल्हटकर अपने समय से सौ वर्ष पूर्व अवतीर्ण हुए थे।" कोल्हटकर ने अपने नाटको के पद्य की टेक बम्बई की पारसी और गुजराती नाटक मण्डलियो से ग्रहण की। इस समय किर्लोस्कर नाटक मण्डली की बडी धूम थी। उसने किर्लोस्कर के 'संगीत वीर तनय' का सफलता के साथ अभिनय किया था। सन् १९०५ से १९१५ तक का समय खाडिलकर का युग माना जाता है। खाड़िलकर ने यद्यपि पौराणिक नाटकों की रचना की है तो भी उनमे सामयिक राजनीतिक समस्याओ और घटनाओ की ध्वनि होने के कारण वे अधिक जन-प्रिय हुए। सन् १९१५ से १९२५ तक मराठी रगमच पर गड़करी की धूम रही। इनका 'राज-सन्यास' 'वेड्याचा-बाजार' 'एकच प्याला', नाटक काफी प्रसिद्ध हैं। अद्भुत रम्य कल्पनाशीलता और विनोद वैशिष्ट्य के कारण गड़करी की कला के प्राण हैं।

महाराष्ट्र मे किर्लोस्कर नाटक मण्डली के बाद यदि किसी को अत्यधिक ख्याति प्राप्त हुई है तो वह है गन्धर्व नाट्य मण्डली। नारायण श्रीपाद राजहस उर्फ 'बाल गंधर्व, गोविन्द राव टैंभे, गणपत राव बोड़स, पंढरपुरकर बुआ जैसे नटो ने जिस नाटक का अभिनय किया, उसी में चार चॉद लगा दिये। इस कम्पनी ने किर्लोस्कर, देवल, कोल्हटकर, खाडिलकर, गड़करी आदि प्रसिद्ध नाटककारों के नाटकों का अभिनय कर सारे महाराष्ट्र में नाटक-प्रेमियों की सख्या में अभिवृद्धि की। लेखक ने इस कम्पनी द्वारा प्रदर्शित गड़करी के नाटको का अभिनय देखा है जिसकी स्मृति बीस-बाईस वर्ष के बाद आज भी हरी बनी हुई है बाल-गंधर्व वसंत सेना की भूमिका में खूब खिलते थे। महाराष्ट्र मे तरुणियॉ उनकी केश-रचना, भाव-भंगी आदि का अनुकरण करने लगीं थी। इस नट के चरित्र और शील की आज भी घर, घर प्रशसा होती है।

सन् १९२५ से १९३५ तक का काल वरेरकर के नाटको की धूम को लेकर चलता है। 'हांच मुलाचा थाप' इनका सामाजिक नाटक है जिसमें मोलियर की विनोदशीलता स्थल स्थल पर झलक उठती है। दहेज-प्रथा के अभिशाप को इसमें दर्शाया गया है। वरेरकर मे प्रगतिशीलता अधिक पायी जाती है। इनमें इब्सन और शॉ का वास्तविकवाद प्रतिबिंबित है। वरेरकर के बाद

१६४५ तक अत्रे ने मराठी रगमच का नेतृत्व ग्रहण किया। अत्रे मे विनोद-प्रचुरता ( चाहे वह बाजारू ही क्यो न हो ) खूब है। अपने समय के किसी भी विडम्बन योग्य व्यक्ति, उक्ति, अथवा प्रसग को उन्होने अपने नाटक की सामग्री बनाने मे झिझक नही दिखलाई। शब्द चमत्कृति ही अत्रे की विशेपता है। अत्रे की कला पर खाडेकर ने एक जगह लिखा है, "रस-परिपाक की अपेक्षा शब्द चमत्कृति पर जोर देने वाला काव्य जिस प्रकार अधम श्रेणी का जान पड़ता है उसी प्रकार शब्द चमत्कृत प्रधान नाटक भी।"

१६४१ से रागणेकर ने मराठी रंगमच पर अधिकार जमा रखा है, जो अभी तक जारी है। रागणेकर प्रेक्षको को 'येन केन प्रकारेण' गुदगुदाने का यत्न करते हैं। उनका रचनातन्त्र चित्रपट के ढग का होता है। नृत्य और गायन की योजना भी उनमे होती है। संभापणो में असम्बन्ध विनोद अखर उठता है। रागणेकर का दावा नवीन तत्र के **'action plays'** लिखने का है परन्तु उनमे तीन घंटे के हॅसी मजाक के अलावा कुछ प्राप्त नही होता। इनकी अपनी नाट्य-निकेतन नामक सस्था है जिसकी प्रसिद्ध नटी ज्योत्स्ना भोले है। यह अपने मधुर गायन से प्रेक्षकों का मनोरंजन करती रहती है।

यद्यपि मराठी रंगभूमि का जन्म ललित, गोंधल, तमाशा आदि लोक स्वाँगों से हुआ है तो भी इससे इन्कार नहीं किया जा सकता कि उस पर कालिदास, शूद्रक शेक्सपियर, मोलियर इब्सन, शॉ आदि का थोडा-बहुत प्रभाव भी पड़ा है। कर्नाटकी, पारसी ( उर्दू ) और गुजराती रगमंच का भी किंचित असर दिखाई देता है। कोल्हटकर, खाड़िलकर ने मोलियर और शेक्सपियर को आधार मानकर जब मराठी नाटको की रचना की तो उनका स्वरूप एक प्रकार की खिचड़ी बन गया। उस समय के नाटकों में देश-काल का विचार न कर हास्य का प्रयोग होने लगा जिससे कृत्रिमता बढ़ गई और संयम तथा सौन्दर्य की दृष्टि तिरोहित हो गई। बरेरकर ने इब्सन के रचनातन्त्र को अपना कर इन दोषों का परिहार किया।

मराठी-नाटकों में संगीत की बड़ी महिमा है। किर्लोस्कर और देवल ने नाटकों में जो संगीत की प्रथा प्रचलित की उसका सर्वथा लोप नही हो गया।

लावनियो के बाद गजलें चलीं और अब भावगीत ( Lyrics ) की धूम है। कोल्हटकर और खाड़िलकर के युग मे भाव-शून्य पद तक रंगभूमि पर गाये जाते थे।

चित्रपट के प्रचलन ने मराठी रंगमच को भी ठेस पहुँचायी है। उसने प्रेक्षकों की अभिरुचि बदल दी है।

मराठी रगमंच पर उच्चकोटि के नट घटते जा रहे हैं। उसमें कला का आदर्श क्षीण होता जा रहा है। पिछले कुछ वर्षों से देश की राजनीतिक, आर्थिक और सामाजिक घटनाओ पर अधिष्ठित नाटको की सृष्टि अधिक होने लगी है। कुछ नाटकों में गति और संवाद-वैशिष्ट्य भी पाया जाता है। परन्तु बहुत नाटको मे निष्प्राण प्रचार-वृत्ति है। जीवन को देखने के विशिष्ट दृष्टिकोण का अभाव चिन्तनीय है। श्री वि० द० साठे के शब्दो मे "उनमें केवल धनिक और उच्च मध्यम वर्गीय समाज का चित्रण मिलता है। उनमें बहुसंख्यक जनता की आस्था जमने योग्य कहीं कुछ नहीं है।"